सूफी काव्यों में नायक का घरबार छोड़कर निकल पड़ना और वियोग की दशा में अपने को समस्त जगत् से अभिन्न देखना प्रथम पक्ष की साधना है और प्रेम की उद्दामता, प्रिय की प्राप्ति और उसके लिये आत्मविसर्जन अन्तिम अवस्था की।

---

## २७. मधुररस की साधना

'मधुर' नामक भक्तिरस के विचार का उत्थापन करते समय श्री रूपगोस्वामी ने भक्तिरसामृतसिन्धु ग्रन्थ मे लिखा है, 'आत्मोचित विभावादि-द्वारा मधुरा रति जब सदाशय व्यक्तियों के हृदय में पुष्ट होती है, तब उसे मधुर नामक भक्तिरस कहते हैं। यह रस उन लोग के किसी काम का नहीं जो निवृत्त हो (अर्थात्, जैसा कि जीव गोस्वामी ने 'निवृत्त' शब्द का अर्थ किया है, प्राकृत शृंगाररस के साथ इसकी समानता देखकर इस भागवतरस से भी विरक्त हो गए हों); फिर यह रस दुरूह और रहस्यमय भी है; इसलिये यद्यपि यह बहुत विशाल और विततांग है, तथापि संक्षेप मे ही लिख रहा हूँ':—

आत्मोचितविभावाद्यैः पुष्टिं नीता सतां हृदि।
मधुराख्यो भवेद् भक्तिरसोऽसौ मधुरा रतिः॥
निवृत्तानुपयोगित्वाद् दुरूहत्वादयं रसः।
रहस्यत्वाच्च संक्षिप्य विततांगोऽपि लिख्यते॥

गोस्वामिपाद के इस कथन के बाद दुनियादारी की झंझटों में फँसे हुए किसी भी मादृश व्यक्ति का इस रस के सम्बन्ध में लिखने का सङ्कल्प ही दुःसाहस है। फिर भी यह दुःसाहस किया जा रहा है, क्योंकि पहले तो गोस्वामिपाद ने यद्यपि बड़े कौशलपूर्वक इसकी दुरूहता की ओर ध्यान आकृष्ट कर दिया है, परन्तु कहीं भी ऐसा संकेत नहीं किया कि इस रस की चर्चा निषिद्ध है। दूसरे, भक्तिशास्त्रकारों और अनुरक्त भक्तजनों की चर्चा करते रहने से —ऐसा विधान है—कि पहले श्रद्धा, फिर रति और फिर भक्ति अनुक्रमित होती है—

सतां प्रसङ्गान्मम वीर्यसंविदो भवन्ति हृत्कर्णरसायनाः कथाः।
तज्जोषणादाश्वपवर्गवर्त्मनि श्रद्धा रतिर्भक्तिरनुक्रमिष्यति॥
(श्रीमद्भा० ३। २५।२५)

तीसरे, गोस्वामिपाद ने इसे उन लोगों के लिये अनुपयोगी बताया है जो निवृत्त हों अर्थात् इस रस के साथ शृंगार का साम्य देखकर ही विदक गये हों—उन लोगों के लिये नहीं जो शृंगाररस के साथ इसका साम्य देखकर ही इधर आकृष्ट हुए हो। शास्त्रों में और इतिहास में ऐसे अनेक भक्त प्रसिद्ध हो गए हैं, जो ग़लती से ही इस रास्ते आ पड़े थे और फिर जीवन का चरम लाभ पा लेने में समर्थ हुए थे। कहते हैं, रसखान और घनानन्द इसी प्रकार इस रास्ते आ गये थे, सूरदास और बिल्वमङ्गल ग़लती से ही इधर आ पड़े थे और बाद में वे क्या हो गये—यह जगद्विदित है।

इन पंक्तियो के लेखक के समान ही ऐसे बहुत—से लोग होंगे जो साहित्य-चर्चा के प्रसङ्ग में दिन रात रत्यादिक स्थायी भावों तथा विभाव-अनुभाव-सञ्चारीभाव और सात्त्विक भावो की चर्चा करते रहते होंगे या कर चुके होंगे। उन लोगो को यह जान रखना चाहिए कि भक्ति में केवल एक ही स्थायी भाव है—भगवान् विषयक रति या लगन। अवश्य ही, भक्तों के स्वभाव के अनुसार यह लगन पॉच प्रकार की हो सकती है— शान्त स्वभाव की, दास्य-स्वभाव की, सख्य-स्वभाव की, वात्सल्य-स्वभाव की और मधुर-स्वभाव की। इन पॉचों स्वभावों के अनुसार रति भी पॉच प्रकार की होती है—शान्ता, प्रीता, प्रेयसी, अनुकम्पा और कान्ता। जहॉ तक जड़ जगत् का विषय है, इनमें शान्ता रति सबसे श्रेष्ठ है और फिर बाकी क्रमशः नीचे पड़ती हुई अन्तिम रति कान्ताविषयक होकर शृंगार नाम ग्रहण करती है। जड़-विषयक होने से यह सबसे निकृष्ट होती है। परन्तु जड़ जगत् है क्या चीज़? नन्ददास ने ठीक ही कहा है कि यह भगवान् की छाया है जो माया के दर्पण में प्रतिफलित हुई है—

या जग की परछॉह री माया दरपन बीच।

अब अगर दर्पण की परछॉह की जॉच की जाय तो स्पष्ट ही मालूम होगा कि इसमें छाया उल्टी पड़ती है। जो चीज़ ऊपर होती है, वह नीचे पड़ जाती है और जो नीचे होती है, वह ऊपर दीखती है। ठीक यही अवस्था रति की हुई है। जड़ जगत् में जो सबसे नीचे है, वही भगवद्विषयक होने पर

सबसे ऊपर हो जाती है। यही कारण है कि शृंगाररस जो जड़ जगत् में सब निकृष्ट है, वस्तुतः भगवद्विषयक शृंगार होने पर मधुररस हो जाता है, यद्यपि भक्ति-शास्त्र की मर्यादा के अनुसार इसे शृंगार नहीं कहा जा सकता। केवल व्रज-सुन्दरियों के लिये शृंगार और मधुर एक रस हैं; क्योंकि उनके लिये काम और प्रेम में भेद नहीं है। भक्तिरसामृतसिन्धु में कहा गया है कि गोप रमणियों का प्रेम ही काम कहा गया है—

प्रेमै वगोपरामाणां काम इत्यगमत् प्रथाम्।

कारण स्पष्ट है—जड़विषयक अनुराग को 'काम' कहते हैं और भगवद्विषयक अनुराग को 'प्रेम'। व्रज-सुन्दरियों की सारी कामना के विषय 'असमानोर्ध्वसौन्दर्यलीलावैदग्ध्यसम्पदाम्' आश्रय-स्वरूप भगवान् श्रीकृष्ण थे और इसीलिये उनके काम को जड़-विषयक कहा ही नहीं जा सकता। गीतगोविन्द में कहा गया है कि 'हे सखि, जो अनुरंजन के द्वारा समस्त विश्व का आनन्द उत्पादन करते हैं, जो इन्दीवर-श्रेणी के समान कोमल श्यामल अङ्गों से अनङ्गोत्सव का विस्तार कर रहे हैं तथा व्रज-सुन्दरियों द्वारा स्वच्छन्द भाव से जिनका प्रत्येक अङ्ग आलिङ्गित हो रहा है, वही भगवान् मूर्तिमान् शृंगार की भाँति मुग्ध होकर वसन्त-ऋतु में विहार कर रहे हैं—

विश्वेषामनुरंजनेन जनयन्नानन्दमिन्दीवर!
श्रेणीश्यामलकोमलैरुपनयन्नङ्गैरनङ्गोत्सवम्।
स्वच्छन्दं व्रजसुन्दरीभिरभितः प्रत्यङ्गमालिङ्गितः
शृङ्गारः सखि मूर्तिमानिवमधौ मुग्धो हरिः क्रीडति॥

सो यही भगवान्, जो साक्षात् शृंगार स्वरूप हैं, मधुररस के प्रधान अवलम्बन हैं। इनकी प्रेयसियाँ वे परम अद्भुत किशोरियाँ हैं, जो नव-नव उत्कृष्ट माधुरी की आधारस्वरूपा हैं, जिनके अंग-प्रत्यंग भगवान् की प्रणय-तरङ्ग से करम्बित हैं और जो रमणरूप से भगवान् का भजन करती हैं—

नवनववरमाधुरीधुरीणाः प्रणयतरङ्गकरम्बिताङ्गरङ्गाः।
निजरमणतया हरिं भजन्तीः प्रणमत ताः परमाद्भुताः किशोरीः॥

(भक्तिरसामृतसिन्धु)

इन ब्रज-सुन्दरियों में भी राधारानी सर्वश्रेष्ठ हैं, जिनके लोचन मदमत्त चकोरी के लोचनों को चारुता को हरण करनेवाले हैं, जिनके परमाह्लादन वदनमण्डल ने पूर्णिमा के चन्द्र की कमनीय कीर्ति का भी दमन किया है, अविकल कलधौत-स्वर्ण-के समान जिनकी अंग-श्री सुशोभित है, जो मधुरिमा की साक्षात् मधुपात्री हैं—

मदचकुटचकोरीचारुताचोरदृष्टि-<br>
वंदनदमितराकारोहिणीकान्तकीर्तिः ।<br>
अविकलकलधौतोद्धूतिधोरेयकश्री-<br>
मधुरिममधुपात्री राजते पश्य राधा ॥

जड़ादिविषयक शृंगारादि रस के साथ इस अनिर्वचनीय मधुररस का एक और मौलिक अन्तर है। अलंकार-शास्त्रों में विवृत शृंगारादि रस केवल जड़ोन्मुख ही नहीं होते, उनके भाव की स्थिति भी जड में ही होती है। अलंकार शास्त्र में बताया गया है कि शृंगारादि रसों के रत्यादि स्थायी भाव संस्कार रूप से मन में स्थित रहते हैं। यह संस्कार या वासना पूर्वजन्मोपार्जित भी होती है और इस जन्म की अनुभूति भी हो सकती है। अब आत्मा तो निर्लेप है, उसके साथ पूर्वजन्म के संस्कार तो आ ही नहीं सकते; फिर स्थायी भाव के संस्कार आते कैसे हैं? इसका उत्तर शास्त्रों में इस प्रकार दिया गया है कि आत्मा के साथ सूक्ष्म या लिंग-शरीर भी एक शरीर से दूसरे में संक्रमित होता है। इस सूक्ष्म शरीर में ही पाप-पुण्य आदि के संस्कार रहते हैं। बृहदारण्यक-उपनिषद् मे कहा गया है कि यह आत्मा विज्ञान, मन, श्रोत्र, पृथ्वी, जल, वायु आकाश, तेजस्, काम, अकाम, क्रोध, अक्रोध, धर्म, और अधर्म इत्यादि सब लेकर निर्गत होता है। यह जैसा करता है, वैसा ही भोगता है—

स वायमात्मा ब्रह्म विज्ञानमयो मनोमयः प्राणमयश्चक्षुर्मयः श्रोत्रमयः पृथिवीमय आपोमयो वायुमय आकाशमयस्तेजोमयः काममयोऽकाममयः क्रोधमयोऽक्रोधमयो धर्ममयोऽधर्ममयः सर्वमयस्तद्यदेतद्दिंमयोऽदोमय इति

यथाकारी यथाचारी तथा भवति। साधुकारी साधुर्भवति, पापकारी पापो भवति पुण्यः पुण्येन कर्मणा भवति पापः पापेन।

( बृहदारण्यक० ४।४।५ )

सांख्यकारिका में क़रीब-क़रीब इन सभी बातों को लिंग–शरीर कहा गया है। बताया गया है कि प्रकृति के तेईस तत्वों में से अन्तिम पांच तो अत्यन्त स्थूल हैं, पर बाकी अठारहों तत्व मृत्यु के समय पुरुष के साथ ही साथ निकल जाते हैं। जब तक पुरुष ज्ञान प्राप्त किये बिना मरता है, तब तक ये तत्व उसके साथ लगे होते हैं ( सा० का० ४० )। अब यह स्पष्ट ही है कि प्रथम तेरह अर्थात् बुद्धि, अहंकार, मन और दसों इन्द्रिय प्रकृति के गुणमात्र, अतः सूक्ष्म हैं। उनकी स्थिति के लिये किसी स्थूल आधार की ज़रूरत होगी। पञ्चतन्मात्र इसी स्थूल आधार का काम करते हैं। उपनिषदों में इसी बात को और तरह से कहा गया है। आत्मा का सबसे ऊपरी आवरण तो यह स्थूल देह है ; इसे उपनिषदों में अन्नमय कोष कहा गया है। दूसरे आवरण क्रमशः अधिक सूक्ष्म हैं, उनमें प्राणमय, ज्ञानमय और आनन्दमय कोष हैं। इसका अर्थ यह हुआ कि स्थूल शरीर की अपेक्षा प्राण सूक्ष्म हैं; उनकी अपेक्षा मन, उसकी अपेक्षा बुद्धि और इन सबसे अधिक सूक्ष्म आत्मा है। भगवान ने गीता में इसी बात को इस प्रकार कहा है—

इन्द्रियाणि पराण्याहुरिन्द्रियेभ्यः परं मनः।
मनसस्तु परा बुद्धिर्यो बुद्धेः परतस्तु सः॥

वेदान्तशास्त्र में कई प्रकार से यह बात बताई गई है। कहीं इसके सत्रह अवयव बताए गए हैं—पाँच कर्मेन्द्रिय, पाँच ज्ञानेन्द्रिय, बुद्धि मन और पाँच प्राण ( वेदान्तसार १३ ); फिर आठ पुरियों का उल्लेख है ( सुरेश्वराचार्य का पञ्चीकरणवार्तिक )-जिनमें पाँचज्ञानेन्द्रिय, पाँच कर्मेन्द्रिय, मन, बुद्धि, अहंकार, चित्त, पाँच भूतसूक्ष्म ( तन्मात्र ) अविद्या, काम और कर्म हैं। ऐसे ही और भी कई विधान हैं। इनका शास्त्रकारों ने समन्वय भी किया है ( वेदान्तसार १३ पर विद्वन्मनोरंजनी टीका )। यहाँ प्रकृत यह है कि स्थायी भावों के संस्कार

इसी लिङ्ग-शरीर में हो सकते हैं। वह चूँकि जड़ है, इसलिये उसकी प्रवृत्ति जड़ोन्मुख होती है। अलंकारशास्त्रों में यह बार-बार-समझाया गया है कि रस न तो कार्य है और न ज्ञाप्य। क्योंकि कार्य होता तो विभवादि के नष्ट होने पर नष्ट नहीं हो जाता, कारण के नष्ट होने से कार्य का नष्ट होना नहीं देखा जाता—स च न कार्यः, विभावादि विनाशेऽपि तस्य सम्भवप्रसङ्गात् (काव्य-प्रकाश ४र्थ उल्लास) परन्तु मधुररस आत्मा का धर्म है, यह स्थूल जड़ जगत् की वस्तु नहीं है। उसके विभावादि, का कभी विलय नहीं होता, इसलिये उसके लिये सम्भवासम्भव प्रसङ्ग उठता ही नहीं।

रस कई प्रकार के हैं। सबसे स्थूल है अन्नमय कोष का आस्वाद्य रस। रसनादि इन्द्रियों से उपभोग्य रस अत्यन्त स्थूल और विकारप्रवण है। इससे भी अधिक सूक्ष्म है मानसिक रस अर्थात् जो रस मनन या चिन्तन से आस्वाद्य है। उससे भी अधिक सूक्ष्म है विज्ञानमय रस, जो बुद्धि द्वारा आस्वाद्य है; पर यह भी जितना भी सूक्ष्म क्यों न हो, सूक्ष्मतम आनन्दमय रस के निकट अत्यन्त स्थूल है। आत्मा जिस रस का अनुभव करता है, वही सर्वश्रेष्ठ भक्ति-रस है, जिसका नाना स्वभावों के भक्त नाना भाव से आस्वादन करते हैं। मधुररस उसीका सर्वश्रेष्ठ स्वरूप है। स्पष्ट ही है कि इसकी ठीक-ठीक धारणा इन्द्रियों से तो हो ही नहीं सकती, मन और बुद्धि से भी नहीं हो सकती। वह न तो चिन्तन का विषय है, न बोध का। वह अलौकिक है। इसीलिये भक्तिशास्त्र ने इसके अधिकारी होने के लिये बहुत ही कठोर साधना का उपदेश किया है। रूप गोस्वामी ने इसीलिये इसे दुरूह कहा है। श्रीचैतन्य महाप्रभु कहते हैं—तृण से भी सुनीच होकर, वृक्ष की अपेक्षा भी सहनशील बनकर, मान त्याग-कर, दूसरे को सम्मान देकर ही हरि की सेवा की जा सकती है—

तृणादपि सुनीचेन तरोरपि सहिष्णुना।
अमानिना मानदेन सेवितव्यः सदा हरिः॥

इन्द्रिय, मन और बुद्धि का सम्पूर्ण निग्रह और वशीकरण जबतक न हो जाय, तब तक इस सुकुमार भक्तिक्षेत्र में आने का अधिकार नहीं मिलता। लोक-परलोक के विविध भोगों की और मोक्ष सुख की कामना जब तक सर्वथा

नहीं मिट जाती, तबतक इस मधुर प्रेम-राज्य की सीमा के अन्दर प्रवेश ही नहीं हो सकता। इसीसे यह सिद्धान्त बतलाया गया है—

भुक्तिमुक्तिस्पृहा यावत् पिशाची हृदि वर्तते ।
तावत् प्रेमसुखस्यात्र कथमभ्युदयो भवेत् ॥

जबतक भोग और मोक्ष की पिशाचिनी इच्छा हृदय में वर्तमान है, तब तक प्रेम-सुख का उदय कैसे हो सकता है?

श्रीमद्भागवत में कहा गया है—असत् शास्त्रों में आसक्ति, जीविकोपार्जन, तर्कवादपक्षाश्रयण, शिष्यानुबन्ध, बहुग्रन्थाभ्यास, व्याख्योपयोग, महान् आरम्भ ये सब भक्ति चाहने वाले के लिये वर्जित हैं—

नासच्छास्त्रेषु सज्जेत नोपजीवेत जीविकाम् ।
वादवादांस्त्यजेत्तर्कान् पक्षं कं च न संश्रयेत् ॥
न शिष्याननुबध्नीत ग्रन्थान्नैवाभ्यसेद्बहून् ।
न व्याख्यामुपयुञ्जीत नारम्भानारभेत् क्वचित ॥

( श्रीमद्भा० ७ । १३ । ६-७ )

इन बातों के लिये शास्त्रकारों ने बहुत से उपाय बताए है, जो न तो इस क्षुद्र प्रबन्ध में बताए ही जा सकते और न वे अनधिकारी लेखनी के साध्य के विषय ही हैं। इसीलिये इस चर्चा को और आगे नहीं बढ़ाया जा रहा है। जब सारा अभिमान और अहंकार दूर हो जायगा, ज्ञान और पाण्डित्य शान्त हो रहेंगे, तब वह परमाराध्य जिसकी नर्त्यमान भ्रूलता कर्णाग्रभाग भ्रूलता के कारण मुखश्री अत्यन्त मधुर हो उठी है, जिसका कर्णाग्रभाग अशोककलिका से विभूषित है, ऐसा कोई नवीन निकषा-प्रस्तर के समान वेशवाला किशोर वंशी-रव से मन और बुद्धि को बेबस कर डालेगा—

भ्रूवल्लिताण्डवकलामधुराननश्रीः कङ्केलिकोरककरम्बितकर्णपूरः ।
कोऽयं नवीननिकषोपलतुल्यवेषो वंशीरवेण सखि मामवशीकरोति ॥

# परिशिष्ट

सर आर्थेल्स्टन बेन्स ने बड़ी योग्यतापूर्वक पूर्व के अध्ययनों और सेन्सस रिपोर्टों के आधार पर जातिभेद की समस्या की जाँच की थी। उन्होंने सेन्सस के तीन हजार से ऊपर जाने वाली जातियों को लगभग ५०० मोटे विभागों में बाँटा है। बेन्स के इस विभाजन में एक विशेषता यह है कि उसे साधारण पाठक बिना किसी वैज्ञानिक विवाद में पड़े आसानी से समझ सकता है। बेन्स ने चेहरों के भाव आदि की वैज्ञानिक विवेचना भी की है। यहाँ पाठकों की सुविधा के लिये बेन्स द्वारा विभाजित जाति सूची दी जा रही है। भारत-विभाजन के बाद इस देश की जातियों में बड़ा भारी विक्षोभ हुआ है और बहुत-सी जातियों को सामूहिक रूप में स्थानान्तरित होना पड़ा है।

सर आर्थेल्सटेन ने समूची भारतीय जनता को सात बड़े-बड़े विभागों में बाँटा है। ये सात भाग इस प्रकार है :—

१—विशेष श्रेणी [ इनके नाम आगे की तालिका में १ से ४३ तक दिये गये हैं। ]

२—ग्राम-समाज [ इनके नाम आगे की तालिका में ४४ से २६३ तक दिये गये हैं। ]

३—गौण पेशा वाले [ इनके नाम की तालिका २६४ से २९६ तक दी गयी है। ]

४—शहरी जातियाँ [ इनके नाम की तालिका २९७ से ३४२ तक दी गयी है। ]

५—खानाबदोश जातियाँ [ इनके नाम ३४३ से ३९७ तक दिये गये हैं। ]

६—पहाड़ी जातियाँ [ इनके नाम ३९८ से ४९४ तक दिये गये हैं। ]

७—मुस्लिम जातियों की उपाधियाँ [ इनके नाम सूची में छोड़ दिये गये हैं। इनमें अरब, शेख़, सैय्यद, तुर्क, मुग़ल, पठान, बलूच और ब्राहुई हैं। ]

सर ग्राथेल्स्टेन की कई तालिकाओं के आधार पर आगे वाली तालिक बनायी गयी है। पर स्थान-स्थान पर आधुनिक जानकारी और व्यक्तिगत अभिज्ञता के बल पर कुछ थोड़ा-थोड़ा परिवर्तन भी कर दिया गया है। फिर भी यथासम्भव सर आथेल्स्टेन के विचारों को ही प्रधान स्थान दिया गया है।

| श्रेणीका नाम | क्रम संख्या | जाति का नाम | उसका प्रदेश | जन संख्या |
|---|---|---|---|---|
| ब्राह्मण | १ | | | १४८६३३०० |
| राजपूत | २ | | | १००४०८०० |
| व्यवसायी | ३ | बनिया (साधारण) | दक्षिण के सिवा सर्वत्र | ३१६३३०० |
| | ४ | अग्रवाल | युक्तप्रान्त | ५५७६०० |
| | ५ | अग्रहारी | आगरा | ६२००० |
| | ६ | श्रीमाली | पश्चिम भारत | २२७४०० |
| | ७ | पोरवाल | राजस्थान | ७५००० |
| | ८ | ओसवाल | पश्चिम | ३८२७०० |
| | ९ | हूम्बड | पश्चिम | ६०७०० |
| | १० | खत्री | पञ्जाब | ५८५००० |
| | ११ | अरोरा | पश्चिम पञ्जाब | ७३२१०० |
| | १२ | भाटिया | पश्चिम भारत | ६०६०० |
| | १३ | लोहाना | सिन्ध | ५७२८०० |
| | १४ | सुवर्ण वणिक् | बङ्गाल | १५४८०० |
| | १५ | बलिज | तिलंगाना | ५३४७०० |
| | १६ | कोमटी | तिलंगाना | ६५६३०० |
| | १७ | वंजिग | कर्नाटक | १७३४०० |
| | १८ | वडुग | तिलंगाना | ६५६०० |
| | १९ | चेट्टी | तामिल | ३२००० |
| | २० | खोजा | पश्चिम भारत | १५५३००० |

| का नाम | क्रम संख्या | जाति का नाम | उसका प्रदेश | जनसंख्या |
|---|---|---|---|---|
| | २१ | मेमान | पश्चिम भारत | ११६१००० |
| | २२ | बोहरा | पश्चिम भारत | १७७३०० |
| | २३ | लब्बई | दक्षिणपूर्व किनारा | ४२६३०० |
| | २४ | माप्पिल | मालाबार | ९२५२०० |
| | २५ | जोनकन | मालाबार | १००३०० |
| लेखक | २६ | खत्री | पञ्जाब | १३८००० |
| | २७ | कायस्थ | उत्तर भारत-बङ्गाल | २१४६३०० |
| | २८ | प्रभु | पश्चिम | २८८०० |
| | २९ | ब्रह्म क्षत्रिय | गुजरात | ४२०० |
| | ३० | करन महन्त | उड़ीसा | १६५००० |
| | ३१ | कणक्कन | तामिल | ६३००० |
| | ३२ | कर्णम | तिलंगाना | ८७८०० |
| | ३३ | विधूर | मध्यप्रदेश, दक्षिण | ३६२०० |
| | ३४ | वैद्य | बङ्गाल | ६०००० |
| धार्मिक, साधु | ३५ | गोसाईं | सर्वत्र (दक्षिण के सिवा) | १५२६०० |
| | ३६ | बैरागी | सर्वत्र | ७६५२०० |
| | ३७ | अतीत | उत्तर भारत | १५१८०० |
| | ३८ | साधु | पश्चिम | ६७८०० |
| | ३९ | जोगी | उत्तर भारत | २१२५०० |
| | ४० | फकीर | उत्तर भारत | १२१२६०० |
| | ४१ | आण्डी | तामिल | १०१४०० |
| | ४२ | दासरी | तिलंगाना | ४८३०० |
| | ४३ | पानिसवन | तामिल | १३७०० |
| जमींदार, सैनिक आदि | ४४ | जाट | पञ्जाब, आगरा, राजपूताना | ७०८६१०० |
| | ४५ | गूजर | पञ्जाब, आगरा, राजपूताना | २१०३१०० |

| श्रेणीका नाम | क्रम संख्या | जाति का नाम | उसका प्रदेश | जनसंख्या |
|---|---|---|---|---|
| | ४६ | अवान | पञ्जाब | ६८६००० |
| | ४७ | खोख्खर | पञ्जाब | ११७५०० |
| | ४८ | गक्खड़ | पञ्जाब | ३०००० |
| | ४६ | काठी | पश्चिम | २७४०० |
| | ५० | सुमरो | सिन्ध | १२४१०० |
| | ५१ | सम्भो | सिन्ध | ७६३८०० |
| | ५२ | तागा | आगरा | १६५३०० |
| | ५३ | बाभन भुंइहार | उत्तर भारत, विहार | १३५३३०० |
| | ५४ | राजवंशी-कोच | आसाम, बङ्गाल | २४०८७०० |
| | ५५ | आहोम | आसाम | १७८००० |
| | ५६ | खण्डाइत | उड़ीसा | ७२०३०० |
| | ५७ | मराठा | महाराष्ट्र | ५०२६३०० |
| | ५८ | राजू | तिलंगाना | ११३५०० |
| | ५६ | वेल्लम | तिलंगाना | ५१६६०० |
| | ६० | कल्लन | तामिल | ४६४६०० |
| | ६१ | मारवान | मालावार | ३५००००० |
| | ६२ | आगमुडय्यन | तामिल | ३१८६०० |
| | ६३ | नायर | मालावार | १०४६७०० |
| | ६४ | कोडगु | कुर्ग | ३६२०० |
| किसान | ६५ | कम्बो | पञ्जाब | १८३६०० |
| | ६६ | मेव | राजपूताना, पञ्जाब | ३६५००० |
| | ६७ | ठाकर | पञ्जाब की पहाड़ी | १०२२०० |
| | ६८ | राठी | पञ्जाब की पहाड़ी | ३६३०० |
| | ६६ | राउत | पञ्जाब की पहाड़ी | ८१६०० |
| | ७० | गिरत्थ | पञ्जाब की पहाड़ी | १७०१०० |
| | ७१ | कनैत | पञ्जाब की पहाड़ी | ३८६६०० |

| श्रेणीका नाम | क्रम संख्या | जाति का नाम | उसका प्रदेश | जनसंख्या |
|---|---|---|---|---|
| | २१ | मेमान | पश्चिम भारत | ११२१००० |
| | २२ | बोहरा | पश्चिम भारत | १७७३०० |
| | २३ | लव्वई | दक्षिणपूर्व किनारा | ४२६३०० |
| | २४ | माप्पिल | मालावार | ६२५२०० |
| | २५ | जोनकन | मालावार | १००३०० |
| लेखक | २६ | खत्री | पञ्जाब | १३८००० |
| | २७ | कायस्थ | उत्तर भारत-बङ्गाल | २१४६३०० |
| | २८ | प्रभु | पश्चिम | २८८०० |
| | २९ | ब्रह्म क्षत्रिय | गुजरात | ४२०० |
| | ३० | करन महन्त | उड़ीसा | १६५००० |
| | ३१ | कणक्कन | तामिल | ६३००० |
| | ३२ | करणम् | तिलंगाना | ४२८०० |
| | ३३ | विधूर | मध्यप्रदेश, दक्षिण | ३९२०० |
| | ३४ | वैद्य | बङ्गाल | ६०००० |
| धार्मिक, साधु | ३५ | गोसाईं | सर्वत्र (दक्षिण के सिवा) | १५२६०० |
| | ३६ | बैरागी | सर्वत्र | ७६५२०० |
| | ३७ | अतीत | उत्तर भारत | १५१८०० |
| | ३८ | साधु | पश्चिम | ६७८०० |
| | ३९ | जोगी | उत्तर भारत | २१२५०० |
| | ४० | फकीर | उत्तर भारत | १२१२६०० |
| | ४१ | आण्डी | तामिल | १०१४०० |
| | ४२ | दासरी | तिलंगाना | ४८३०० |
| | ४३ | पानिसवन | तामिल | १३७०० |
| जमींदार, सैनिक आदि | ४४ | जाट | पञ्जाब, आगरा राजपूताना | ७०८६१०० |
| | ४५ | गूजर | पञ्जाब, आगरा, राजपूताना | २१०३१०० |

| श्रेणी का नाम | क्रमसंख्या | जाति का नाम | उसका प्रदेश | जनसंख्या |
|---|---|---|---|---|
| | ९८ | तेलग | तिलंगाना | ६४८२०० |
| | ९९ | कालिगी | तिलंगाना | १२६९०० |
| | १०० | तोत्तियन | कर्नाटक | १५१००० |
| | १०१ | वेल्लालन | तामिल | २४६४९०० |
| | १०२ | नत्तमान | तामिल | १५१३०० |
| माली आदि | १०३ | बरई | सर्वत्र (दक्षिणके सिवा) | ५४५९०० |
| | १०४ | सेनाइ कुडुय्यान | तामिल | ३९३०० |
| | १०५ | कोडिक्कलल | तामिल | ६०००० |
| | १०६ | अराइन | पंजाब | १०२६५०० |
| | १०७ | मालियर | पंजाब | १५९९०० |
| | १०८ | माली | सर्वत्र (दक्षिणके सिवा) | १९४८६०१ |
| | १०९ | काछी | उत्तर और मध्यभारत | १२६०२०० |
| | ११० | मुराव | उत्तर भारत | ६६२९०० |
| | १११ | सैनी | पंजाब | २००६०० |
| | ११२ | तिगल | दक्षिणात्य | ६४८०० |
| पशुपाल | ११३ | अहीर | उत्तर और मध्य भारत | ९८४१९०० |
| | ११४ | गोआला-गोल्ला | उत्तर भारत बंगाल | १३५७४०० |
| | ११५ | गौर | बंगाल | ४३१६०० |
| | ११६ | रबारी | राजपूताना | २५३९०० |
| | ११७ | घोसी | उत्तर भारत | ५८५०० |
| | ११८ | कन्नाडियान | तामिल | २२५०० |
| कला-कौशल वाले | ११९ | कम्मालन् | तामिल | ६४४६०० |
| | १२० | कमसाल | तिलंगाना | २९५५०० |
| | १२१ | पंचाल | कर्नाटक | ३२३८०० |
| | १२२ | सोनार | सर्वत्र (दक्षिण भिन्न) | १२७१८०० |
| | १२३ | नियारिया | उत्तर पश्चिम | १८७०० |

| श्रेणी का नाम | क्रमसंख्या | जाति का नाम | उसका प्रदेश | जनसंख्या |
|---|---|---|---|---|
| | ७२ | कुरमी | उत्तर भारत | ३८७३६०० |
| | ७३ | कोइरी | युक्तप्रान्त, विहार | १७८४००० |
| | ७४ | लोधा | उत्तर भारत | १६६३४०० |
| | ७५ | किसान | युक्तप्रान्त, मध्यप्रान्त | ४४२७०० |
| | ७६ | कावर | मध्यप्रान्त | १८६१०० |
| | ७७ | कोलता | मध्यप्रान्त | १२७४०० |
| | ७८ | किरार | उत्तर भारत | १६६७०० |
| | ७९ | कलिता | आमाम | २०३४०० |
| | ८० | हलवाई-दास | आसाम | २९२०० |
| | ८१ | कैवर्त | बङ्गाल | २६६५१०० |
| | ८२ | सद्गोप | बङ्गाल | ५७९४०० |
| | ८३ | चासा | बङ्गाल, उड़ीसा | ८७०५०० |
| | ८४ | गंगौता | विहार | ८२६०० |
| | ८५ | पोद | बङ्गाल | ४३४९०० |
| | ८६ | नमःशूद्र | बङ्गाल | २०३१७०० |
| | ८७ | कुनबी | दक्षिण, पश्चिम | २७००००० |
| | ८८ | कणाबी | पश्चिम भारत | १३५०६०० |
| | ८९ | कोली | पश्चिम भारत | २४७७३०० |
| | ९० | वक्कलिग | कर्नाटक | १३९२४०० |
| | ९१ | लिगायत | कर्नाटक | २६१२३०० |
| | ९२ | पंचमशाले | कर्नाटक | ४३११०० |
| | ९३ | चतुर्थ | कर्नाटक | १११६०० |
| | ९४ | वण्ट | कर्नाटक | १२०६०० |
| | ९५ | गौड | कर्नाटक | १६२५०० |
| | ९६ | काप्पु-रेड्डी | तिलंगाना | ३११०२०० |
| | ९७ | कम्म | तिलंगाना | ९७४४०० |

| श्रेणी का नाम | क्रमसंख्या | जाति का नाम | उसका प्रदेश | जनसंख्या |
|---|---|---|---|---|
| | १५० | जुलाहा | उत्तर भारत | २६०७६०० |
| | १५१ | बलाही | राजपूताना उत्तर भारत | ५८५१०० |
| | १५२ | कैकोलन | तामिल | ३५४७०० |
| | १५३ | साले | दाक्षिणात्य | ६३६३०० |
| | १५४ | तोगट | कर्नाटक | ६४५०० |
| | १५५ | देवाग | कर्नाटक | २८८६०० |
| | १५६ | नेयिगे | कर्नाटक | ६७००० |
| | १५७ | जुगी | बंगाल | ५३६६०० |
| | १५८ | कोष्टी | दक्षिण, मध्य भारत | २७७४० |
| तेल निकालने वाले | १५६ | तेली-घानची, | सर्वत्र (दक्षिणके सिवा) | ४०६०३०० |
| | १६० | कलु | बंगाल | १५४६०० |
| | १६१ | वाणियन | तामिल | १८७५०० |
| | १६२ | गाणिग | कर्नाटक | ११४६०६ |
| पात्र-निर्माता | १६३ | कुम्हार | उत्तर भारत | ३३७६३०० |
| | १६४ | कुशवन् | तामिल | १४५५०० |
| नाई | १६५ | नाई-न्हावी, | सर्वत्र (दक्षिणके सिवा) | २४५८४०० |
| | १६६ | हजाम (मुस्लिम) | (दक्षिण के सिवा) | ५३४२०० |
| | १६७ | अम्बहन | तामिल | २१६७०० |
| | १६८ | मारयान | मालाबार | ८८०० |
| | १६६ | मगल | तिलंगाना | २७७६०० |
| | १७० | भंडारी | उडीसा | १२०३०० |
| कपड़े धोने वाले | १७१ | धोबी-परीत, | सर्वत्र (दक्षिणके सिवा) | २०१६६०० |
| | १७२ | वराणान | तामिल | २५३२०० |
| | १७३ | वेलुत्तेडन | मालाबार | २४५०० |
| | १७४ | आगस | कर्नाटक | १२२२०० |
| | १७५ | चाकल | तिलंगाना | ४७०८०० |

| श्रेणी का नाम | क्रमसंख्या | जाति का नाम | उसका प्रदेश | जनसंख्या |
|---|---|---|---|---|
| | १२४ | तरखाण | पंजाब | ७५४५०० |
| | १२५ | बढ़ई | उत्तर भारत | ११३३१०० |
| | १२६ | सुतार-छुतोर | बंगाल | ५८११०० |
| | १२७ | खाटी | उत्तर भारत | २१६४०० |
| | १२८ | लोहार | सर्वत्र (दक्षिण भिन्न) | १६०५१०० |
| | १२९ | कामार | बंगाल | ७५७२०० |
| | १३० | राज-मीमार | उत्तर भारत | २६००० |
| | १३१ | थावी | पंजाब पहाड़ियाँ | २३०० |
| | १३२ | गौण्डी | दक्षिणात्य | ८७०० |
| | १३३ | काडीओ | पश्चिम | १४४०० |
| | १३४ | कसेरा | सर्वत्र (दक्षिणके सिवा) | १३८६०० |
| | १३५ | ठठेरा | उत्तर भारत | ५७८०० |
| | १३६ | ताम्बट | पश्चिम | १०४०० |
| बुनने वाले | १३७ | पटनूली | पश्चिम | ६०५०० |
| | १३८ | पटवे | उत्तर मध्य भारत | ७२००० |
| | १३९ | खत्री | पश्चिम भारत | ५६२०० |
| | १४० | ताती | बंगाल | ७७२३०० |
| | १४१ | तँतवा | बिहार | १६७६०० |
| | १४२ | पेरिके | तामिल | ६३००० |
| | १४३ | जण्प्पन | तामिल | ८३००० |
| | १४४ | कपाली | बंगाल | १४४७०० |
| | १४५ | धोर | दक्षिणात्य | २४४०० |
| | १४६ | पाका | मध्य भारत | ७२६७०० |
| | १४७ | गाडा | पूर्व, मध्य भारत | २७७८०० |
| | १४८ | डोम्बा | बिहार | ७६४०० |
| | १४९ | कोरी | उत्तर भारत | १२०४७०० |

| श्रेणीका नाम | क्रम सं० | जातिका नाम | उसका प्रदेश | जन संख्या |
|---|---|---|---|---|
| मछुए-माझी आदि | १७६ | मल्लाह (मा०) | बंगाल-बिहार | ७२१६०० |
| | १७७ | पाटनी | बंगाल | ६३७०० |
| | १७८ | तिथर | बङ्गाल | २७०६०० |
| | १७९ | मालो | बङ्गाल | २४६६०० |
| | १८० | केवट | उत्तर भारत | ११०८०० |
| | १८१ | कहार | उत्तर भारत | १९७०८०० |
| | १८२ | धीमर | उत्तर मध्य भारत | २९१२०० |
| | १८३ | झीनवर | पञ्जाब | ४७७७०० |
| | १८४ | माछी | पञ्जाब | २८८६०० |
| | १८५ | मोहानो | सिंध | ११२१०० |
| | १८६ | भोई | दक्षिण, पश्चिम | १६९८०० |
| | १८७ | बोया | तिलङ्गाना | ५३०४०० |
| | १८८ | पल्ले | तिलङ्गाना | १५०००० |
| | १८९ | वेस्ता | तिलङ्गाना | २३०४०० |
| | १९० | कब्बेर अग्निडा | तिलंगाना | ७६५०० |
| | १९१ | मोगेर | कनाड़ा | ३८२०० |
| | १९२ | मुक्कुवन | मालाबार | २०४०० |
| | १९३ | शेम्बडवन | तामिल | ५४७०० |
| चूना, पत्थर, नमक के कार्यकर्त्ता | १९४ | बिन्द | बिहार, अवध | २१९७०० |
| | १९५ | चैन | बिहार, अवध | १५८६०० |
| | १९६ | गोढ़हाँ | बिहार, अवध | १६५२०० |
| | १९७ | लूनिया, नूनिया | उत्तर भारत | ८०७४०० |
| | १९८ | खारोल | राजपूताना | १२७०० |
| | १९९ | रेघार | राजपूताना | १४४०० |
| | २०० | खारवी | पश्चिम | ५०००० |
| | २०१ | आग्रिया | आगरा, पश्चिमी किनारा | २७०४०० |

| श्रेणीका नाम | क्रम सं० | जातिका नाम | उसका प्रदेश | जन संख्या |
|---|---|---|---|---|
| | २०२ | उप्पार | कर्नाटक | २६०००० |
| | २०३ | उप्पिलियन | मालावार | ४३७०० |
| | २०४ | पाथरवट | दक्षिण | २३४०० |
| | २०५ | बैती-चूनारी | बङ्गाल | १८१०० |
| ताड़ीवाले | २०६ | पासी | युक्तप्रान्त, बिहार | १४०८४०० |
| | २०७ | भंडारी | पश्चिम घाट | १७६००० |
| | २०८ | पाइक | कनाड़ा | ८०६००० |
| | २०६ | बिल्लव | कनाडा | १४५६०० |
| | २१० | तियाँ | मालावार | ५८०००० |
| | २११ | तण्डान | मालावार | १६००० |
| | २१२ | ईलवन | मालावार | ७६११०० |
| | २१३ | शाणन | तामिल | ७५६३०० |
| | २१४ | ईडिग | तिलङ्गाना | ३३७४०० |
| | २१५ | गौण्डल | तिलङ्गाना | ३६१५०० |
| | २१६ | सेगिडि | उड़ीसा | ५३७०० |
| | २१७ | यात | उड़ीसा | ५२७०० |
| खोत, मजूर | २१८ | धानुक | आगरा, राजपूताना | ८०४२०० |
| | २१६ | अरख | आगरा, राजपूताना | ७६४०० |
| | २२० | धुंडिया-धोडिया | पश्चिम | ११०२०० |
| | २२१ | दुबला-तलाविया | पश्चिम | १४१८०० |
| | २२२ | बागदी | बङ्गाल | १०४२५०० |
| | २२३ | बउरी | बङ्गाल | ७०५६०० |
| | २२४ | रजवार | बङ्गाल | १६६४०० |
| | २२५ | मुसहर | युक्तप्रान्त, बिहार | ६६४७०० |
| | २२६ | भर | बिहार | ४५८५०० |
| | २२७ | धाकर | राजपूताना | १२५७०० |

| श्रेणीका नाम | क्रम सं० | जातिका नाम | उसका प्रदेश | जन संख्या |
|---|---|---|---|---|
| मछुए-माझी आदि | १७६ | मल्लाह (मा०) | बंगाल-बिहार | ७२१६०० |
| | १७७ | पाटनी | बंगाल | ६३७०० |
| | १७८ | तिथर | बङ्गाल | २७०६०० |
| | १७९ | मालो | बङ्गाल | २४६६०० |
| | १८० | केवट | उत्तर भारत | ११०८०० |
| | १८१ | कहार | उत्तर भारत | १६७०८०० |
| | १८२ | धीमर | उत्तर मध्य भारत | २६१२०० |
| | १८३ | झीनवर | पञ्जाब | ४७७७०० |
| | १८४ | माछी | पञ्जाब | २८८६०० |
| | १८५ | मोहानो | सिंध | ११३१०० |
| | १८६ | भोई | दक्षिण, पश्चिम | १६६८०० |
| | १८७ | बोया | तिलङ्गाना | ५३०४०० |
| | १८८ | पल्ले | तिलङ्गाना | १५०००० |
| | १८९ | बेस्ता | तिलङ्गाना | २३०४०० |
| | १९० | कब्बेर अग्निकुल | तिलंगाना | ७६५०० |
| | १९१ | मोगेर | कनाड़ा | ३८२०० |
| | १९२ | मुक्कुवन | मालाबार | २०४०० |
| | १९३ | शेम्बडवन | तामिल | ५४७०० |
| चूना, पत्थर, नमक के कार्यकर्त्ता | १९४ | बिन्द | बिहार, अवध | २१९७०० |
| | १९५ | चेन | बिहार, अवध | १५८६०० |
| | १९६ | गोढ़ही | बिहार, अवध | १६५२०० |
| | १९७ | लूनिया, नूनिया | उत्तर भारत | ८०७४०० |
| | १९८ | खारोल | राजपूताना | १२७० |
| | १९९ | रेघार | राजपूताना | १४४[illegible] |
| | २०० | खारवी | पश्चिम | [illegible] |
| | २०१ | आग्रिया | आगरा, पश्चिमी किनारा | |

| श्रेणीका नाम | क्रम सं० | जातिका नाम | उसका प्रदेश | जन संख्या |
|---|---|---|---|---|
| | २०२ | उप्पार | कर्नाटक | २६०००० |
| | २०३ | उप्पिलियन | मालावार | ४३७०० |
| | २०४ | पाथरवट | दक्षिण | २३४०० |
| | २०५ | बैती-चूनारी | बङ्गाल | १८१०० |
| ताड़ीवाले | २०६ | पासी | युक्तप्रान्त, बिहार | १४०८४०० |
| | २०७ | भंडारी | पश्चिम घाट | १७६००० |
| | २०८ | पाइक | कनाड़ा | ८०६००० |
| | २०९ | बिल्लव | कनाड़ा | १४५६०० |
| | २१० | तियाँ | मालावार | ५८०००० |
| | २११ | तण्डान | मालावार | १९००० |
| | २१२ | ईलवन | मालावार | ७९११०० |
| | २१३ | शाणन | तामिल | ७५९३०० |
| | २१४ | ईडिग | तिलङ्गाना | ३३७४०० |
| | २१५ | गौण्डल | तिलङ्गाना | ३६१५०० |
| | २१६ | सेगिडि | उड़ीसा | ५३७०० |
| | २१७ | यात | उड़ीसा | ५२७०० |
| खोत, मजूर | २१८ | धानुक | आगरा, राजपूताना | ८०४२०० |
| | २१९ | अरख | आगरा, राजपूताना | ७६४०० |
| | २२० | धुंडिया-धोडिया | पश्चिम | ११०२०० |
| | २२१ | दुबला-तलविया | पश्चिम | १४१८०० |
| | २२२ | बागदी | बङ्गाल | १०४२५०० |
| | २२३ | बउरी | बङ्गाल | ७०५६०० |
| | २२४ | रजवार | बङ्गाल | १६६४०० |
| | २२५ | मुसहर | युक्तप्रान्त, बिहार | ६६४७०० |
| | २२६ | भर | बिहार | ४५८५०० |
| | २२७ | धाकर | राजपूताना | १२५७०० |

| श्रेणी का नाम | क्रम सं० | जाति का नाम | उसका प्रदेश | जन संख्या |
|---|---|---|---|---|
| | २२८ | पल्लि | तामिल | २५७२३०० |
| | २२९ | पल्लन | मालाबार | ८३६५०० |
| | २३० | पुलय | मालाबार | ५२४५०० |
| | २३१ | चेरुमन | | |
| | २३२ | पराइयम | तामिल | २२५८६०० |
| | २३३ | माल | तिलंगाना | १८६३९०० |
| | २३४ | होलेया | कर्नाटक | ८६६२०० |
| | २३५ | महार | महाराष्ट्र | २५६१६०० |
| | २३६ | ढेड़ | पश्चिम | ३७८८०० |
| चमड़े के कामवाले | २३७ | चमार | सर्वत्र (दक्षिण के सिवा) | १११७६७०० |
| | २३८ | मेघ | पञ्जाब पहाड़ियां | १४०५०० |
| | २३९ | डागी | पञ्जाब पहाड़िया | १५४७०० |
| | २४० | मादिग | तिलंगाना | १२८१२०० |
| | २४१ | मांग | दाक्षिणात्य | ५७९९०० |
| | २४२ | शक्किलियन | तामिल | ४८७५०० |
| | २४३ | मोची | सर्वत्र (दक्षिण के सिवा) | १००७८०० |
| | २४४ | बांभी | राजपूताना | २००००० |
| चौकीदार | २४५ | बरवाला | पञ्जाब | १०१७०० |
| | २४६ | घटवाल | बङ्गाल, बिहार | ८८८०० |
| | २४७ | कंड्रा | उड़ीसा | १५१५०० |
| | २४८ | अम्बलकारन | तामिल | १६२५०० |
| | २४९ | मुत्राच | तिलंगाना | ३२९१०० |
| | २५० | खंगार | मध्य भारत | ११३७०० |
| | २५१ | मीना | राजपूताना | ५८१९०० |
| | २५२ | दुसाध | युक्तप्रान्त, बिहार | १२५८२०० |
| | २५३ | माल | बङ्गाल | १४५७०० |

| श्रेणी का नाम | क्रम सं० | जातिका नाम | उसका प्रदेश | जन संख्या |
|---|---|---|---|---|
| | २५४ | बेरड-बेडर | कर्नाटक | ६४६००० |
| | २५५ | रामोशी | दाक्षिणात्य | ६०८०० |
| सफाई करनेवाले | २५६ | भङ्गी मेहतर | सर्वत्र (दक्षिणके सिवा) | ८३९२०० |
| | २५७ | चुहड़ा | पञ्जाब | १३२९४०० |
| | २५८ | मजबी | पञ्जाब | ३८००० |
| | २५९ | भुंइमाली | बङ्गाल-आसाम | १३१६०० |
| | २६० | हांड़ी, काओरा | बङ्गाल | ३०६५०० |
| | २६१ | हड्डी | उड़ीसा | २८१०० |
| | २६२ | डोम | उत्तर, मध्यभारत | ८५५६०० |
| | २६३ | घासिया | गङ्गा की घाटी | ११९३०० |
| | २६४ | भाट | उत्तर और पश्चिम भारत | ३७७७०० |
| बन्दी, भाट आदि | २६५ | भाट राजू | तिलंगाना | २८००० |
| | २६६ | राजभाट | बङ्गाल | ११२०० |
| | २६७ | चारण | पश्चिम | ७४००० |
| | २६८ | मीरासी-डूम | पञ्जाब | २९१६०० |
| ज्योतिष के व्यवसायी | २६९ | जोशी | सर्वत्र (दक्षिण-भिन्न) | ८३७०० |
| | २७० | डाकौट | युक्तप्रान्त | १५६०० |
| | २७१ | गणक | आसाम | २०५०० |
| | २७२ | कणिशन् | मालावार | १५७०० |
| | २७३ | पाणन् | मालावार | ३३३०० |
| | २७४ | वेलन् | मालावार | २७७०० |
| | २७५ | गरपगारी | मध्यप्रान्त | ८८०० |
| मन्दिर-पुजारी | २७६ | पुजारी | पञ्जाब | ८८० |
| | २७७ | भोजकी | पञ्जाब | १०७० |
| | २७८ | भोजक | राजपूताना | १२०० |

| श्रेणीका नाम | क्रम सं० | जातिका नाम | उसका प्रदेश | जन संख्या |
|---|---|---|---|---|
| | २७९ | सेवक | राजपूताना | ६८०० |
| | २८० | पंडागम | तामिल | ६८६०० |
| | २८१ | वल्लुवन् | तामिल | ८५३०० |
| | २८२ | तंवल | तिलंगाना | ३८०० |
| | २८३ | जङ्गम | कर्नाटक | ४०५००० |
| | २८४ | गारुडा | पश्चिम | २०६०० |
| | २८५ | भगट | पञ्जाब | ६६००० |
| | २८६ | उलम | पञ्जाब | ३६२०० |
| मन्दिर-सेवक | २८७ | फुलारी | दक्षिणात्य | १५३०० |
| | २८८ | हुगार | | |
| | २८९ | गुराव | दाक्षिणात्य | ६४००० |
| | २९० | वारी | उत्तर भारत | ८९६०० |
| | २९१ | सातानी | तिलंगाना | ७७४०० |
| | २९२ | देवाङ्गि | तिलंगाना | २३८०० |
| नृत्य-गीत के पेशावाले | २९३ | बेमिया-कञ्जन | उत्तर भारत | ५७७०० |
| | २९४ | कलावन्त | पश्चिम | २०००० |
| | २९५ | दासी-देवाली | तिलङ्गाना-कर्नाटक | २५३०० |
| | २९६ | बोगम | तिलंगाना-कर्नाटक | ३२९०० |
| गन्ध-ताम्बूल आदि के पेशेवाले | २९७ | अत्तारी | उत्तर मध्य भारत | ५९०० |
| | २९८ | गन्धवणिक् | बङ्गाल | ११११०० |
| | २९९ | कामोंधन | युक्तप्रान्त | ६९७०० |
| | ३०० | कालरवानी | युक्तप्रान्त | ७९७०० |
| | ३०१ | गांधी | गुजरात- दाक्षिणात्य | ३७०० |
| | ३०२ | कुञ्जडा | उत्तर भारत | २८५४०० |
| | ३०३ | तंबोली | सर्वत्र (दक्षिणके सिवा) | २०९५०० |

| श्रेणी का नाम | क्रम सं० | जातिका नाम | उसका प्रदेश | जन संख्या |
|---|---|---|---|---|
| भूंजना पीसना | ३०४ | भड़भूंजा | उत्तर भारत | ३५६५०० |
| मिष्ठान्न वाले | ३०५ | भठियारा | प० पञ्जाब | ५८२०० |
| | ३०६ | कादू | सर्वत्र (दक्षिणके सिवा) | ६६७६०० |
| | ३०७ | हलवाई | उत्तर, पूर्व भारत | २६०००० |
| | ३०८ | मयरा | बङ्गाल | १४६२०० |
| | ३०९ | गोडिया-गूड़िया | बङ्गाल-उड़ीसा | १५०४०० |
| कसाई | ३१० | कसाब | उत्तर भारत | ३७६५०० |
| | ३११ | खाटिक | उत्तर और पश्चिम | ३३२३०० |
| बिसाती आदि | ३१२ | बिसाती | पञ्जाब, युक्तप्रान्त | ३६०० |
| | ३१३ | रमैय्या | पञ्जाब | ५३०० |
| | ३१४ | मनिहार | उत्तर भारत | १०२३०० |
| | ३१५ | चूड़ीहार | उत्तर मध्यभारत | ५५५०० |
| | ३१६ | काचार | उत्तर मध्यभारत | १६१०० |
| | ३१७ | लाखेड़ा | उत्तर भारत | ६०१०० |
| | ३१८ | गाजुल | तिलंगाना | १०२००० |
| | ३१९ | पात्रा | उड़ीसा | ६१४०० |
| | ३२० | संखारी | बंगाल | १४८०० |
| वस्त्र, पोशाक आदि | ३२१ | दरजी | सर्वत्र | ८३१०० |
| के विशेष कौशल | ३२२ | सिम्पी | दाक्षिणात्य | ३६८०० |
| जानने वाले | ३२३ | छीपी | उत्तर भारत | २६६४०० |
| | ३२४ | भौसार | पश्चिम | ३८२०० |
| | ३२५ | रंगरेज | सर्वत्र (दक्षिणके सिवा) | १३७००० |
| | ३२६ | नीलारी | उत्तर भारत | ४८३०० |
| | ३२७ | गलियारा | पश्चिम | ११०० |
| रुई धुनने वाले | ३२८ | पिंजारी | पश्चिम | ५०८०० |
| | ३२९ | बेहना | उत्तर भारत | ३६२५०० |

| श्रेणी का नाम | क्रम सं० | जातिका नाम | उसका प्रदेश | जन संख्या |
|---|---|---|---|---|
| | ३३० | धुनिया | उत्तर भारत | २७२८०० |
| | ३३१ | दूदेकुल | तिलंगाना | २४५०० |
| मद्य-विक्रेता | ३३२ | सूंड़ी | बंगाल | ७२४८०० |
| | ३३३ | साहा | | |
| | ३३४ | कलाल-कलवार | उत्तर-मध्य भारत | १०००२०० |
| घरेलू भृत्य | ३३५ | भिश्ती | उत्तर मध्यभारत | १०७५०० |
| | ३३६ | गोला | पश्चिम और उत्तर | ३०७०० |
| | ३३७ | कूटा | उत्तर भारत | ६४०० |
| | ३३८ | चाकर | राजपूताना | १६३६०० |
| | ३३९ | खवास | पश्चिम भारत | ३०६०० |
| | ३४० | शूद्र | बंगाल | २८५००० |
| | ३४१ | शागिर्द पेशा | उड़ीसा | ४७१०० |
| | ३४२ | परिवारम् | तामिल | १८९०० |
| माल ढोनेवाले | ३४३ | बनजारा | उत्तर और मध्यम | ४९६४०० |
| | ३४४ | लबाना | सर्वत्र (पूर्वी भारत के सिवा) | ३४९५०० |
| | ३४५ | थोरी | पञ्जाब | ४१८०० |
| | ३४६ | पेंढारी | महाराष्ट्र, कर्नाटक | १०१०० |
| भेड़ और ऊन के कामवाले | ३४७ | गड्डी | पञ्जाब | १०३८०० |
| | ३४८ | गड़रिया | उत्तर भारत | १२७२४०० |
| | ३४९ | धङ्गर-हातकर | दाक्षिणात्य | १०१५८०० |
| | ३५० | कुरुवर | दक्षिण भारत | १०६८००० |
| | ३५१ | इडइयन | तामिल | ७०२७०० |
| | ३५२ | भरवाड | पश्चिम | १०२९०० |
| धरती का काम करने वाले | ३५३ | ओड-वड्डुर | सर्वत्र (पूर्वके सिवा) | ९०३१०० |
| | ३५४ | वेलदार | उत्तर-मध्य-भारत | २१४७०० |

| श्रेणी का नाम | क्रमसंख्या | जाति का नाम | उसका प्रदेश | जनसंख्या |
|---|---|---|---|---|
| | ३५५ | कोड़ा-खैरा | बङ्गाल-बिहार | १६६५०० |
| चाकू के काम वाले | ३५६ | शिकलीगर | उत्तर और पश्चिम | २१००० |
| | ३५७ | घिसाड़ी | दाक्षिणात्य | ८४०० |
| | ३५८ | खुमरा | उत्तर भारत | ११०० |
| | ३५९ | टाकारी | दाक्षिणात्य | ६५००० |
| बांस के काम वाले | ३६० | तूड़ी-तूदी | बङ्गाल | ६८००० |
| | ३६१ | बसोर-बंसफोरा | उत्तर और पश्चिम | ९६००० |
| | ३६२ | बुरूद-मेदार | महाराष्ट्र-कर्णाट | ८७६०० |
| | ३६३ | धरकार | युक्तप्रान्त, राजपूताना | ४३५०० |
| चटाई, चंगेली वाले | ३६४ | कजर-कंजड़ | उत्तर भारत | ३४००० |
| | ३६५ | कुड़वान-कोरच | तिलंगाना | २३४८०० |
| | ३६६ | येरुकल | तिलंगाना | ६५५०० |
| | ३६७ | फैकाड़ी | महाराष्ट्र | १४२०० |
| रूप-जीवा | ३६८ | बहुरूपिया | पञ्जाब, उत्तरभारत | ३९०० |
| | ३६९ | भाँड़ | पञ्जाब, उत्तरभारत | १०६०० |
| | ३७० | भवाईओ | पश्चिम | ६००० |
| | ३७१ | गोधली | दाक्षिणात्य | २७५०० |
| बाजा बजानेवाले | ३७२ | डफाली | आगरा, बिहार | ५०२०० |
| | ३७३ | नगारची | उत्तर भारत | २०६०० |
| | ३७४ | ढोली | पश्चिम | ४३७०० |
| | ३७५ | बजनिया | पश्चिम | १४४०० |
| | ३७६ | तुराहा | बंगाल | ७७३०० |
| मदारी आदि | ३७७ | नट | उत्तर भारत | १६२३०० |
| | ३७८ | बाजीगर | उत्तर भारत | २७००० |
| | ३७९ | डोम्बर-कोल्हाटी, | दाक्षिणात्य | ३९४०० |
| | ३८० | गोपाल | दाक्षिणात्य | ७१०० |

| श्रेणी का नाम | क्रम सं० | जाति का नाम | उसका प्रदेश | जन संख्या |
|---|---|---|---|---|
| चौर्य-जीवी | ३८१ | बागरिया | मध्य भारत | ३०९०० |
| | ३८२ | बेंदिया | उत्तर भारत | ५७५०० |
| | ३८३ | संसिया | पंजाब | ३४७०० |
| | ३८४ | हबूरा | उत्तर भारत | ४३०० |
| | ३८५ | भामातिया-उचली | उत्तर भारत | ६१०० |
| शिकारी आदि | ३८६ | भवरिया | उत्तर भारत | ३०३०० |
| | ३८७ | मोघिया | | |
| | ३८८ | अहेरिया | पंजाब, युक्तप्रान्त | ३५४०० |
| | ३८९ | अहेलिया | पंजाब, युक्तप्रान्त | ५३६०० |
| | ३९० | महतम | पंजाब, युक्तप्रान्त | ८२९०० |
| | ३९१ | महरिया | मध्य भारत | १३६४०० |
| | ३९२ | बाघरी | मध्य भारत | ११४००० |
| | ३९३ | पारधी | दाक्षिणात्य | ३२००० |
| | ३९४ | वेडन | तामिल | २५५०० |
| | ३९५ | वलय्यन् | तामिल | ३८३००० |
| | ३९६ | केहुवन | तामिल | ७४९०० |
| | ३९७ | कुरिच्चन | मालाबार | ९६०० |
| मध्य कटिबंध | ३९८ | कोल | मध्य प्रान्त | २९९००० |
| की पहाड़ी जातियाँ | ३९९ | हो | बङ्गाल | ३८५१०० |
| | ४०० | मुंडा | बंगाल, बिहार | ४६६७०० |
| | ४०१ | भूमिज | बंगाल | ३७०२०० |
| | ४०२ | भुंइया | बंगाल मध्य० | ७८९१०० |
| | ४०३ | खरवार | बंगाल | १३९६०० |
| | ४०४ | बेगा | मध्य प्रान्त | ३३९०० |
| | ४०५ | चेरू | बंगाल | ३०२०० |
| | ४०६ | खरिया | बंगाल | १२०७०० |

| श्रेणी का नाम | क्रम सं० | जाति का नाम | उसका प्रदेश | जन संख्या |
|---|---|---|---|---|
| | ४०७ | सन्ताल | बंगाल, बिहार | १६०७६०० |
| | ४०८ | माहिली | बंगाल, बिहार | ६६८०० |
| | ४०६ | बिरजिया | बंगाल, बिहार | ५७०० |
| | ४१० | जुआंग | उड़ीसा | ११२०० |
| | ४११ | ओरांव | बिहार-बंगाल | ६१४५०० |
| | ४१२ | माले | बिहार, बंगाल | ४८३०० |
| | ४१३ | मल पहाडिया | बिहार, बंगाल | ३५००० |
| | ४१४ | गोंड | मध्य प्रान्त | २२८६६०० |
| | ४१५ | मझवार | गगा की घाटी | ५२४०० |
| | ४१६ | बोत्तदा-भात्रा | दक्षिण मध्यभारत | ५०१०० |
| | ४१७ | हलबा | द० पू० म० भारत | ६०१०० |
| | ४१८ | पथारी | मध्य प्रान्त | २६०० |
| | ४१६ | प्रधान | मध्य प्रान्त | २२६०० |
| | ४२० | कोयी | मध्य प्रान्त | ११५२०० |
| | ४२१ | कंड | पूर्वोत्तर मद्रास | ६१२५०० |
| | ४२२ | कोड्डू-दोरा | पूर्वोत्तर मद्रास | ८८७०० |
| | ४२३ | पोरोजा | पूर्वोत्तर मद्रास | ६१६०० |
| | ४२४ | गदबा | पूर्वोत्तर मद्रास | ४१३०० |
| | ४२५ | जातपु | पूर्वोत्तर मद्रास | ७५७०० |
| | ४२६ | सवर (शबर) | द० उडीसा | ३६७४०० |
| पश्चिमी कटिबंध की | ४२७ | कोरकू-कोर्वा | बरार-मध्यप्रान्त | १८१८०० |
| पहाड़ी जातियां | ४२८ | भील | पश्चिम कटिबंध | ११६८८०० |
| | ४२६ | भिलाला | पश्चिम कटिबंध | १४४४०० |
| | ४३० | धान्का | पश्चिम कटिबंध | ६६१०० |
| | ४३१ | तड्वी | पश्चिम कटिबंध | १०५०० |
| | ४३२ | निहाल | पश्चिम | ६६०० |

| श्रेणी का नाम | क्रमसंख्या | जातिका नाम | उसका प्रदेश | जनसंख्या |
|---|---|---|---|---|
| | ४३३ | गामता | पश्चिम | ४६३०० |
| | ४३४ | पटेलिया | पश्चिम | ६१००० |
| | ४३५ | नाइकडा | पश्चिम | ६०२०० |
| | ४३६ | नायक | पश्चिम | २५१०० |
| | ४३७ | छोद्रा | पश्चिम | ५८२०० |
| सह्याद्रि की जातियां | ४३८ | काट्करी | सह्याद्रि | ६३००० |
| | ४३९ | वार्ली | सह्याद्रि | १५२३०० |
| | ४४० | घाट ठाकुर | सह्याद्रि | १२२३०० |
| नीलगिरि की जातिया | ४४१ | कुरुमान | नीलगिरि | १०६०० |
| | ४४२ | ईसल | नीलगिरि | ८६१०० |
| | ४४३ | तोड | नीलगिरि | ८०० |
| | ४४४ | कोटा | नोलगिरि | १३०० |
| | ४४५ | कानिक्कन | नीलगिरि | ४१०० |
| | ४४६ | मलय्यन | नीलगिरि | ११२०० |
| | ४४७ | यानादि | नीलगिरि | १०३९०० |
| | ४४८ | चेञ्चु | नीलगिरि | ८३०० |
| आसामकी पहाड़ी जातिया | ४४९<br>४५० | बादो<br>कचारी | आसाम | २४२९०० |
| | ४५१ | गारो | आसाम | १६२२०० |
| | ४५२ | लालग | आसाम | ३५५०० |
| | ४५३ | राभा | आसाम | ६७३०० |
| | ४५४ | हाजंग | आसाम | ८८२०० |
| | ४५५ | टिपरा-म्रंग | आसाम | १११३०० |
| | ४५६ | चूतिया | आसाम | ८५८०० |
| | ४५७ | मीरी | आसाम | ४६७०० |
| | ४५८ | आबोर | आसाम | ३२० |

| श्रेणी का नाम | क्रमसंख्या | जाति का नाम | उसका प्रदेश | जनसंख्या |
| --- | --- | --- | --- | --- |
| | ४५९ | डाफला | आसाम | ९५० |
| | ४६० | आक | आसाम | २८ |
| | ४६१ | खासी | आसाम | १११६०० |
| | ४६२ | सेंइंटेंग | आसाम | ४७९०० |
| | ४६३ | मिकिर | आसाम | ८७३०० |
| | ४६४ | नागा (साधारण) | आसाम | ७८९०० |
| | ४६५ | अंगामी-तेंगिमा | आसाम | २७५०० |
| | ४६६ | आओ | आसाम | २६८०० |
| | ४६७ | सेमा-सिमा | आसाम | ४७०० |
| | ४६८ | ल्होटा | आसाम | १९३०० |
| | ४६९ | रेंगमा | आसाम | ५६०० |
| | ४७० | कूकी | आसाम | ६७२०० |
| | ४७१ | मैथेई | आसाम | ६९४०० |
| | ४७२ | लूसेई | आसाम | ६३६०० |
| | ४७३ | शान | आसाम | १८५० |
| | ४७४ | खामटी | आसाम | २००० |
| | ४७५ | फकियाल | आसाम | २२० |
| | ४७६ | नोरा | आसाम | १४० |
| | ४७७ | तुरंग | आसाम | ४०० |
| | ४७८ | अइतोन | आसाम | ८० |
| | ४७९ | आहोम | आसाम | १७८००० |
| | ४८० | सिगफो | आसाम | ८०० |
| | ४८१ | दाओनिया | आसाम | १००० |
| हिमालय की पहाड़ी | ४८२ | खंबू | नेपाल | ४६५०० |
| | ४८३ | याख | नेपाल | २४०० |
| | ४८४ | लिंबू | नेपाल | २४६०० |

| श्रेणीका नाम | क्रम सं० | जातिका नाम | उसका प्रदेश | जन संख्या |
|---|---|---|---|---|
| | ४८५ | लेप्चा-रौंग | सिकिम | १८००० |
| | ४८६ | मुरमी | नेपाल | ३३९०० |
| | ४८७ | नेवार | नेपाल | ११५०० |
| | ४८८ | खस | नेपाल | १५९०० |
| | ४८९ | गुरुंग | नेपाल | २३९०० |
| | ४९० | मंगर | नेपाल | १६६०० |
| | ४९१ | सुनुवार | नेपाल | ६९०० |
| | ४९२ | गोर्खा (साधा०) | नेपाल | १८४०० |